"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/तक. 114-009/2003/20-01-03."



# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 200 ] रायपुर, गुरुवार, दिनांक 30 जुलाई 2009—श्रावण 8, शक 1931

छत्तीसगढ़ विधान सभा सचिवालय

रायपुर, दिनांक 30 जुलाई, 2009 (श्रावण 8, 1931)

क्रमांक-7508/वि. स./विधान/2009.—छत्तीसगढ़ विधान सभा की प्रक्रिया तथा कार्य संचालन संबंधी नियमावली के नियम 64 के उपबंधों के पालन में छत्तीसगढ़ विधान सभा सदस्य वेतन, भत्ता तथा पेंशन (संशोधन) विधेयक, 2009 (क्रमांक 9 सन् 2009), जो दिनांक 30 जुलाई, 2009 को पुरःस्थापित हुआ है, को जनसाधारण की सूचना के लिये प्रकाशित किया जाता है.

**देवेन्द्र वर्मा**
सचिव,
छत्तीसगढ़ विधान सभा.

छत्तीसगढ़ विधेयक

(क्रमांक 9 सन् 2009)

# छत्तीसगढ़ विधान सभा सदस्य वेतन, भत्ता तथा पेंशन ( संशोधन ) विधेयक, 2009

**छत्तीसगढ़ विधान सभा सदस्य वेतन, भत्ता तथा पेंशन अधिनियम, 1972 ( क्रमांक 7 सन् 1973 ) को और संशोधित करने हेतु विधेयक.**

भारत गणराज्य के साठवें वर्ष में छत्तीसगढ़ विधान मण्डल द्वारा निम्नलिखित रूप में यह अधिनियमित हो :—

**संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ.** 1. (1) यह अधिनियम छत्तीसगढ़ विधान सभा सदस्य वेतन, भत्ता तथा पेंशन (संशोधन) अधिनियम, 2009 कहलायेगा.

(2) यह राजपत्र में इसके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होगा.

**धारा 4-क में संशोधन.** 2. छत्तीसगढ़ विधान सभा सदस्य वेतन, भत्ता तथा पेंशन अधिनियम, 1972 (क्र. 7 सन् 1973) की धारा-4-क में शब्द "एक हजार" के स्थान पर शब्द "एक हजार सात सौ पचास" प्रतिस्थापित किया जाए.

## उद्देश्यों और कारणों का कथन

छत्तीसगढ़ विधान सभा के सदस्यों को प्रदत्त सुविधाओं में कुछ सुधार की आवश्यकता है. अत: छत्तीसगढ़ विधान सभा सदस्य (वेतन, भत्ता तथा पेंशन) अधिनियम, 1972 (क्र. 7 सन् 1973) में संशोधन प्रस्तावित है.

2. अत: यह विधेयक प्रस्तुत है.

रायपुर,

तारीख : 29-07-2009

बृजमोहन अग्रवाल
संसदीय कार्य मंत्री,
(भारसाधक सदस्य)

## वित्तीय ज्ञापन

इस विधेयक के खण्ड 2 में प्रस्तावित प्रावधान किये जाने के फलस्वरूप राज्य शासन पर प्रतिवर्ष अनुमानित रुपये 7,00,000.00 (रुपये सात लाख) केवल का आवर्ती वित्तीय भार आयेगा.

**"संविधान के अनुच्छेद 207 के अधीन राज्यपाल द्वारा अनुशंसित"**

# उपाबंध

**छत्तीसगढ़ विधान सभा सदस्य वेतन तथा भत्ता, पेंशन अधिनियम, 1972 ( क्रमांक 7 सन् 1973 ) की धारा 4-क का सुसंगत उद्धरण—**

* * * * * * * * * * * * * *

**धारा 4-क** प्रत्येक सदस्य को टेलीफोन भत्ते के रूप में (एक हजार) रुपये प्रतिमास दिये जायेंगे, चाहे उसके निवास स्थान पर टेलीफोन हो या न हो.

* * * * * * * * * * * * * *

देवेन्द्र वर्मा,
सचिव,
छत्तीसगढ़ विधान सभा.

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2009.